# मुर्गा

एक था मुर्गा। एक दिन वह घूरे को अपने पंजों से खुरच रहा था कि उसे एक पैसा मिल गया। यह पैसा लेकर वह एक दुकानदार के पास गया और कहा, "कुकड़ूँ कूँ··मुझे इतनी चाय दे जितनी मेरे कर्ण विवर में आ जाए।" दुकानदार ने पैसा लिया और सोचा, मुर्गा के कर्ण विवर में तो जरा-सी ही चाय आ जाएगी। अतः फायदे में मैं ही रहूँगा। वह मुर्गा के कर्ण विवर में चाय भरता गया पर विवर भरा ही नहीं! चाय का पूरा बोरा समाप्त हो गया पर विवर नहीं भरा। अन्त में दुकानदार ने मुर्गा से विनती की, "भाई मुर्गा, जितनी चाय मैंने तुम्हारे कर्ण विवर में भरी वह भी तुम्हारी और यह लो तुम्हारा पैसा भी तुम्हारा, भगवान के लिए मुझे क्षमा करो और यहाँ से चले जाओ।" मुर्गे ने पैसा लिया और चलता बना।

चलते-चलते वह एक और दुकान के सामने पहुँचा। दुकानदार से कहा, "कुकड़ूँ कूँ··यह लो पैसा और सभी मसाले मेरे कर्ण विवर में डाल दो।" दुकानदार खुश कि मैं फायदे में रहूँगा, मुर्गा के कर्ण विवर में तो जरा-सा मसाला ही आ पाएगा। दुकानदार ने मुर्गा के कर्ण विवर में मसाले भरे पर विवर भरा नहीं। और भरे विवर फिर भी नहीं भरा। दुकान खाली हो गई पर विवर वैसे का वैसा! आखिर तंग आकर दुकानदार ने मुर्गा को पैसा लौटाया और कहा, "मुझे क्षमा करो मुर्गा महाराज, पैसा भी तुम्हारा और तुम्हारे कर्ण विवर में भरे मसाले भी तुम्हारे।" मुर्गा यहाँ से भी चलता बना।

चलते-चलते मुर्गा सोचने लगा मेरे पास पैसा भी है और काफी सामान भी। मैं बहुत धनाढ्य हो गया हूँ। क्यों न मैं बादशाह की लड़की ब्याह लूँ। वह बादशाह के भवन की ओर चलने लगा और कहता रहा, "कुकड़ूँ कूँ! मुझे बादशाह की लड़की चाहिए!" चलते-चलते रास्ते में उसे एक गीदड़ मिला, कहने लगा, "मुर्गे भाई, कहाँ जा रहे हो ?" मुर्गा बोला, "कुकड़ूँ कूँ! मैं बादशाह के पास उसकी लड़की ब्याहने जा रहा हूँ।" गीदड़ ने कहा, "मैंने कभी राजमहल नहीं देखा है, मुझे भी साथ ले चलो।" मुर्गा बोला, "तुमसे चलते नहीं बनेगा न दौड़ते! न दौड़ते बनेगा न चलते! आ, मेरे कर्ण विवर में घुस जा।" गीदड़ मुर्गा के कर्ण विवर में घुसा और आराम से बैठ गया।

वहाँ से चला तो चलते-चलते रास्ते में अलाव जलते देखा। अलाव ने जब मुर्गा को देखा तो पूछा, "मुर्गा भाई! कहाँ जा रहे हो ?" मुर्गा ने बहुत शान से कहा, "कुकड़ूँ कूँ! मैं बादशाह की बेटी से शादी करने बादशाह के महल में जा रहा हूँ।"

"मुर्गा भाई ! मुझे भी साथ ले चलो ना!" अलाव ने प्रार्थना की।

"न चल सकोगे, न दौड़ सकोगे। न दौड़ सकोगे न चल सकोगे! आ, मेरे कर्ण विवर में घुस जा।" अलाव मुर्गा के कण विवर में घुस कर आराम से बैठ गया।

मुर्गा का रास्ता एक जंगल के बीच में से था। मुर्गा जंगल में बड़ी मस्ती से चल रहा था कि उसे एक शेर मिल गया। शेर ने पूछा, "भाई मुर्गा ! कहाँ जा रहे हो ?"

"कुकड़ूँ कूँ! मैं बादशाह की बेटी ब्याहकर लेने चला हूँ।" मुर्गा ने उत्तर दिया।

"मुझे भी साथ ले चल यार।" शेर बोला।

"तुमसे चलते बनेगा न दौड़ते! न दौड़ते बनेगा न चलते! आ, मेरे कर्ण विवर में घुस जा।" मुर्गा ने कहा। शेर मुर्गा के कर्ण विवर में घुसकर आराम से बैठ गया।

चलते-चलते मुर्गा बादशाह के महल में घुस गया और ऊँची आवाज़ में रट लगाने लगा, "कुकड़ूँ कूँ! मुझे बादशाह की लड़की चाहिए! कुकड़ूँ कूँ! मुझे बादशाह की बेटी चाहिए…।"

बादशाह ने जब यह आवाज़ सुनी तो बहुत नाराज हो गया! सिपाहियों को हुकुम दिया, "इस बदतमीज मुर्गा को पकड़ कर मेरे सामने पेश करो!" सिपाही दौड़े और मुर्गा को टाँग से पकड़कर बादशाह के सामने ले आए। मुर्गा फिर भी ऊँची आवाज़ में कहता जा रहा था, "कुकड़ूँ कूँ! मुझे बादशाह की बेटी चाहिए…।" बादशाह और भी भड़क गया और मुर्गा को सजा सुनाई—

"इस बदतमीज मुर्गा को दड़बे में बन्द कर दिया जाए।"

हुकुम की तामील हुई। रात को मुर्गा ने अपने कर्ण विवर में बैठे गीदड़ को पुकारा, "गीदड़, भाई गीदड़, निकल आ! दड़बे के सभी शाही मुर्गे-मुर्गियों को चट कर जा!" गीदड़ ने कर्ण विवर से एक ही छलाँग लगाई और दड़बे के सभी मुर्गे-मुर्गियों को चट कर भाग गया।

सुबह बादशाह को यह सूचना मिली कि दड़बे में बदतमीज मुर्गा के अलावा और कोई मुर्गा या मुर्गी नहीं है। दड़बे में चारों ओर खून ही खून है और बदतमीज मुर्गा चिल्लाए जा रहा है कि मुझे बादशाह की बेटी चाहिए। तो बादशाह ने हुकुम दिया—

"इस बदतमीज हत्यारे मुर्गा को घुड़साल में बन्द कर दो वहीं शाही घोड़े अपने खुरों से इसकी जान निकाल देंगे।"

हुकुम की तामील हुई। रात को जब सभी सोए थे, मुर्गा ने कर्ण विवर के शेर को आवाज़ लगाई, "शेर भाई! जल्दी से निकल आ। तुम्हारे खाने के लिए यहाँ बहुत सामान है, इसे चट कर जा!" शेर एक ही छलाँग में निकल आया और सभी शाही घोड़ों को चट कर गया। डकार मारी और जंगल में भाग गया।

सुबह बादशाह को इस घटना की सूचना दी गई। बादशाह आगबबूला हुआ। हुकुम दिया—

"इस बदतमीज हत्यारे मुर्गा को शाही भवन के अँधेरे कमरे में कैद कर दो।"

हुकुम की तामील हुई। रात को जब सभी गहरी नींद में सोए थे, मुर्गा ने अपने कर्ण विवर में के अलाव को आवाज़ दी, "भाई अलाव! जल्दी से निकल आ और इस भवन को राख कर।"

अलाव तुरन्त निकल आया। भवन में आग लग गई और सब राख हो गया। बादशाह इस आग से बहुत गरीब हो गया क्योंकि उसके खजाने, उसकी सम्पत्ति और सब कुछ जल चुका था। बादशाह ने सोचा, यह कोई असाधारण मुर्गा है। इसके साथ दुश्मनी ठीक नहीं। उसने शाही मुल्ला को बुलवाया और अपनी बेटी का निकाह मुर्गा के साथ रचाया।

मुर्गा एक शहज़ादे की तरह शहज़ादी को ब्याह कर घर ले आया।

# कागा आठ साल का, पूत साठ साल का

कहा जाता है कि एक कौआ था। इसके दो बच्चे थे। एक बिल्ली ने खाया। बाकी उसके पास एक ही बच्चा रहा। इस बच्चे पर अपना कागा पिता जान छिड़कता था और इसे अपने खून से पालता था। जहाँ कहीं कागा को कोई अनाज का दाना मिलता वह अपने बच्चे को खिलाता। एक दिन यह बच्चा अपने पिता के साथ आसमान की सैर कर रहा था। उड़ते-उड़ते जब वे थक गए तो एक बुइन (चिनार) की शाखा पर बैठ गए।

इधर-उधर की बातें करने के बाद कागा ने अपने बच्चे को कुछ शिक्षाप्रद बातें बतानी आरम्भ कीं। कागा ने अपने बच्चे से कहा, "बेटा, यह बात याद रखो कि जब किसी स्थान पर बैठे होगे और वहाँ से कोई इनसान गुजरता हो, यदि वह इनसान नीचे झुक जाए तो तुम एकदम उड़कर भाग जाना।"

"क्यों भाग जाया करूँ ? इसके पीछे क्या कारण है ?" बच्चे ने पूछा।

"इसका कारण यह है कि ज्यों ही इनसान नीचे भूमि की ओर झुकता हो तो समझ लेना कि वह कोई पत्थर उठा रहा है। जिससे वह तुम्हें मारेगा। इससे तुम घायल हो सकते हो और जान भी गँवा सकते हो।" कागा ने उत्तर दिया।

कौए का बच्चा सोच में पड़ गया और कुछ क्षण बाद कहने लगा, "पिताजी आपका कहना ठीक है, पर मुझे भी कुछ कहना है। वह यह कि अगर इन्सान ने पहले से ही पत्थर उठा रखा हो और हमारे देखते वह न झुके तो ?... इसलिए चाहे इन्सान जमीन की ओर झुके या न झुके ज्यों ही इनसान नज़र आए, हमें भाग जाना चाहिए।"

कागा अपने बच्चे की बुद्धिमत्ता पर बहुत प्रसन्न हो गया। कागा की समझ सही और काग के बच्चे की समझ बिलकुल सही!

इसी को कहते हैं कागा आठ साल का और पूत साठ साल का।

□□

## लेखक-परिचय

पृथ्वीनाथ मधुप का जन्म 19.4.1934 को कश्मीर में हुआ। वर्षों तक अध्यापन से जुड़े रहे और लेखन प्रिय शौक रहा ।

अब तक उनके 'मुखर क्षण,' खोया चेहरा,' 'खुली आँख की दास्तान' (पुरस्कृत), 'बबूल के साये में,' 'मोगरा' तथा 'रुकी नदी' कविता संग्रह प्रकाशित हो चुके। कश्मीर के सांस्कृतिक विरासत से पहचान करवाती इनकी पुस्तक 'कश्मीरियत संस्कृति के ताने-बाने' विशेष चर्चित रही है। इनके अतिरिक्त 'कश्मीरी स्वयं शिक्षक,' 'कश्मीरी बोलचाल,' 'राष्ट्रभाषा से जान-पहचान' इत्यादि लोकोपयोगी व राष्ट्रोपयोगी पुस्तकों का लेखन भी किया है।

'कवि श्रीमाला परमानंद,' 'वाणी वितस्ता' का अनुवाद व चयन तथा 'नीलजा' (प्रथम तरंग) 'कश्यप भारती,' 'गल्प सौरभ,' 'आज की कविताएँ : विस्थापन अंक' आदि का सम्पादन भी इनकी प्रतिभा को उजागर करता है।

सम्प्रति : लोक कथाओं पर विशेष कार्य कर रहे हैं।